मै स्वयं ही अनुभव करता हूँ कि ससार की यही वास्तविकता है। मै सुखी तो नही हूँ, बार-बार दुखो की पीडा मुझे झेलनी ही पडती है। किसी प्रकार दुख उपजाने वाले कारणो का यदि अभाव हो सके तो मेरे दुखो का निवारण हो सकता है। मै स्वभाव से आनन्द-धाम, अविनाशी और अजर-अमर आत्मा हूँ। यदि मेरा सकल्प दृढ रहे तो, अपने कर्तव्यो का निर्वाह करते हुए भी, मै आनन्द-प्राप्ति की दिशा मे अपनी यात्रा प्रारम्भ कर सकता हूँ।

## एक ही उपाय : अंतिम और अचूक

अपने निजी कुरुक्षेत्र को सुलगने से बचाने का एक ही उपाय है। जन्म-जन्मान्तर मे इस महाज्वाला से बचने के लिये मैंने बहुतेरे उपाय करके देख लिये परन्तु यह उपाय मुझसे नही बन सका, इसलिये मै सुखी नही हो सका। मुझे वास्तविक और अविनाशी सुख-शान्ति की उपलब्धि नही हो सकी। अब सृष्टि का सर्वोच्च पद, यह मनुष्य जन्म मुझे मिला है। अँजुरी के पानी की तरह वह एक-एक सास करके खिरता जा रहा है। प्रति-क्षण मेरा 'नित्य-मरण' हो रहा है। वह दिन, या वह क्षण धीरे-धीरे पास सरकता आ रहा है जब मेरी इस यात्रा का विराम स्थल सामने होगा। चिन्ता की बात यह है कि इस सबके बाद भी मुझे यह रहस्य समझ में नहीं आ रहा कि-

**धारण कर लूँ जितना, उतना भर अपना है,**
**जोड़कर धरा है जो, वह सब तो सपना है।**

मन के महासमर को रोकने का यह अतिम अवसर है। आकाँक्षाओ, लिप्साओ और बैर-विरोध की टकराहट से अपने आपको बचाने का धर्म ही अंतिम उपाय है। वही इस भव-रोग का अचूक इलाज है। अपने आपको जानकर, ससार की वास्तविकताओं से परिचित होकर, स्वय को उससे पृथक अनुभव करना, अपने आपको उपलब्ध हो जाना ही मेरा वास्तविक गंतव्य है।

ससार के जाल से डरने का कोई कारण नहीं है। जन्म-जन्म मे कमाये हुए अपने संचित कर्मों के भार से घबराने की आवश्यकता नहीं है। वे सब तो अपने मानसिक विकारो के माध्यम से मैंने ही बाँधे थे।

अपने अतस् को पवित्र करके मैं उन सारे कर्मो को, सारी वासनाओ को, अल्प काल मे दग्ध भी तो कर सकता हूँ ।

मुझे पेरने वाली माया मेरे ही मन से तो उपजी है । अपना यह दुखद ससार मैंने स्वय ही तो सिरजा है । ज्ञान के भेदक प्रकाश से मैं उस मन की माया का तिमिर चीर सकता हूँ । साधना की अग्नि से मै स्वय अपने रचे हुए उस ससार को भस्म कर सकता हूँ । इस उत्क्रान्ति के लिये सारे साधन मुझे इस जन्म मे प्राप्त हुए हैं । केवल सकल्प की कमी है ।

महावीर की प्रेरक वाणी, बुद्ध की सरस साधना और वासुदेव की वात्सल्य भरी टेर, जो मेरी हताशा को तत्काल दूर कर सकती है, मेरे कानों मे गूँज रही है । सतो की वाणी पग-पग पर मुझे सावधान कर रही है । मौत की दस्तक सुनाई दे उसके पूर्व क्या मुझे इन महान मनीषियो के हितकर परामर्श सुनने और मानने का अवसर नही निकालना चाहिये ?

आज मेरी चेतना कात्म-केन्द्रित है । मेरा अपना अनुभव मेरा मार्गदर्शन कर रहा है । कितने बार जन्म-मरण करते हुए आज मनुष्य भव की सर्व शक्तिमय पर्याय मुझे मिली है । मन के विकारो को जीतने के लिये विजय अभियान का यह अतिम अवसर है, जब तक मेरी इन्द्रियॉ साथ दे रही है तब तक मुझे मनुष्य होने का लाभ उठा लेना चाहिये । इसे चूकना नही है ।

मुझे वह करना ही है, मै अवश्य करूँगा, करके रहूँगा ।

## 12. Dharma (Law)

**Delight in the result when pray thou master.**
**And dejection is the fruit when anxiety thy fate,**
**Whence no ye beg, not in an anxious mood,.**
**'FREEDOM' is sure throuth the Scientific gate'**



# आपकी अनुभूति

—'मानवता की धुरी' पढ़कर अच्छा लगा। गागर में सागर भरने की उक्ति इस पुस्तक में चरितार्थ हुई है। वर्तमान समय में मानव-मूल्यों का चिन्तनीय ह्रास हुआ है। भारतीय संस्कृति को कभी संसार में आदर्श माना जाता था। अब यह देश विघटन के कगार पर खड़ा है। जीवन के उदात्त-तत्त्व, सत्य, अहिंसा, समवाय और परोपकार, भुला दिये गये हैं। उनका स्थान हिंसा, द्रोह और शुद्ध-स्वार्थ ने ले लिया है।

'मानवता की धुरी' में आपने उन जैन तथा जैनेतर सिद्धान्तों की व्यावहारिकता पर बल दिया है, जो देश-काल की सीमाओं से परे हैं। उनका अवलम्बन वर्तमान स्थिति में निश्चित ही श्रेयस्कर होगा।

इस समय इस प्रकार के साहित्य की बड़ी आवश्यकता है। उससे भी अधिक यह आवश्यक है कि लोग ऐसी पुस्तकों को पढ़ें और अपने कुटुम्ब, समाज और राष्ट्र को पतन के कगार से उबारें। आपकी यह पुस्तक विश्व-कल्याण के लिये एक प्रकाश-स्तम्भ की तरह है।

—प्रो. कृष्णदत्त वाजपेयी
निवर्तमान विभागाध्यक्ष, सागर विश्वविद्यालय, सागर

'मानवता की धुरी' पर अपने विचार कैसे व्यक्त करूं? आपकी लेखनी का यह अजस्र-प्रवाह वास्तव में ज्ञान की वह मदाकिनी है जिसमें बार-बार डुबकी लगाने का मन होता है। दर्शन-शास्त्र की बारीकियों को आपने बड़े सुन्दर ढग से समझाया है।

अन्तिम दो अध्याय—'विराट् का दर्शन, दृष्टि की महत्ता' और 'भावना भव-नासनी, द्वादस-अनुप्रेक्षा' मुझे बहुत ही अच्छे लगे। कई प्रसग और उपदेश तो ऐसे लगे जैसे मेरे गुरु स्वामी बालानन्दजी स्वयं बोल रहे हों। 'अपरिग्रह' की इन पंक्तियों ने मुझे बहुत प्रभावित किया कि—"आज भी पैसे से तृप्ति, सतोष, भूख, स्वास्थ्य और आनन्द नहीं खरीदा जा सकता।"

—चतुर्भुज नेवटिया
बैले-वियु अस्पताल, कलकत्ता